**व्यासप्रसादाच्छ्रुतवानेतद्गुह्यमहं परम् ।**
**योगं योगेश्वरात्कृष्णात्साक्षात्कथयतः स्वयम्॥७५॥**

यह अद्भुत संवाद मैंने सुना । (७५) व्यासजी के अनुग्रह से मैंने यह परम गुह्य, यानी योग अर्थात् कर्मयोग, साक्षात् योगेश्वर स्वयं श्रीकृष्ण ही के मुख से सुना है ।

[योगेश्वर शब्द में 'योग' शब्द का अर्थ व्यापक है । योग का साधारण अर्थ कर्म करने की युक्ति, कुशलता या शैली है । जिस युक्ति से परमेश्वर मूल में अव्यक्त होने पर भी वह अपने आप को व्यक्त स्वरूप देता है, वही युक्ति अथवा योग सब में श्रेष्ठ है । गीता में इसी को 'ईश्वरी योग' ( गी. ९. ५; ११. ८ ) कहा है; और वेदान्त में जिसे माया कहते हैं, वह भी वही है ( गी. ७. २५ )। परमेश्वर इन योगों का अथवा माया का अधिपति है; अतएव उसे योगेश्वर अर्थात् योगों का स्वामी कहते हैं । 'योगेश्वर' शब्द में योग का अर्थ पातञ्जल-योग नहीं है ।]

राजन्संस्मृत्य संस्मृत्य संवादमिममद्भुतम्।
केशवार्जनयोः पुण्यं हृष्यामि च मुहुर्मुहुः॥७६॥
तच्च संस्मृत्य संस्मृत्य रूपमत्यद्भुतं हरेः।
विस्मयो मे महान् राजन् हृष्यामि च पुनः पुनः७७
यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम॥ ७८ ॥

इति श्रीमद्भगवद्गीतासु उपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे मोक्षसंन्यासयोगो नाम अष्टोदशोऽध्यायः ॥१८॥

( ७६ ) हे राजा ( धृतराष्ट्र ) ! केशव और अर्जुन के इस अद्भुत एवं पुण्यकारक संवाद का स्मरण होकर मुझे बार बार हर्ष हो रहा है; ( ७७ ) और हे राजा ! श्रीहरी के उस अत्यंत अद्भुत विश्वरूप की भी बार बार स्मृति होकर मुझे बड़ा विस्मय होता है और बार बार हर्ष होता है । ( ७८ ) मेरा मत है कि जहाँ योगेश्वर श्रीकृष्ण हैं और जहाँ धनुर्धर अर्जुन है वहीं श्री, विजय, शाश्वत ऐश्वर्य और नीति हैं ।

[ सिद्धांत का सार यह है, कि जहाँ युक्ति और शक्ति दोनों एकत्रित होती हैं, वहाँ निश्चय ही ही ऋद्धि-सिद्धि निवास करती हैं; कोरी शक्ति से अथवा केवल युक्ति से काम नहीं चलता। केवल नीति बतलानेवाले को आधा चतुर समझना चाहिये। अर्थात् योगेश्वर यानी योग या युक्ति के ईश्वर और धनुर्धर अर्थात् योद्धा, ये दोनों विशेषण इस श्लोक में हेतुपूर्वक किये गये हैं। ]

इस प्रकार श्रीभगवान् के गाये हुए अर्थात् कहे हुए उपनिषद में ब्रह्मविद्यान्तर्गत योग—अर्थात् कर्मयोग—शास्त्रविषयक, श्रीकृष्ण और अर्जुन के संवाद में, मोक्ष-संन्यास-योग नामक अठारहवाँ अध्याय समाप्त हुआ।

[ स्वधर्म को न छोड़ कर, उसे परमेश्वर में मन से संन्यास अर्थात् समर्पित कर देने से मोक्ष प्राप्त हो जाता है; अतएव इस अध्याय का मोक्षसंन्यास-योग नाम रखा गया है। ]

॥ ॐतत्सद्ब्रह्मार्पणमस्तु ॥

॥ शांतिः पुष्टिस्तुष्टिश्चास्तु ॥

# गीता के श्लोकों की सूची ।